।श्री गणेशाय नमः।

**ॐ तत्पुरुषायविद्महे वक्रतुण्डाय धीमहि तन्नोदन्तिः प्रचोदयात्।**

पण्डित श्री रुशील रामरूप शर्मा की लिखी श्रावणी उपाकर्म पद्धति पढ़कर अति प्रसन्नता हुई। ये पण्डित जी सनातन धर्म का नूतन अस्त्र हैं, पण्डित जी की लिखी पद्धति में सांगोपांग अथ से लेकर इति तक शास्त्र विधान है। मैं जरूर आशा करता हूँ कि यह कर्मकाण्ड श्रावणी उपाकर्म पद्धति को ब्राह्मण गण पढ़ कर उपयोग में ला कर हमारे सनातन धर्म की विस्तृत उन्नति करेंगे। इस पूर्ण पद्धति को पण्डित जी ने वेद अधिकार अनुसार लिखा, जैसे पूर्ण वेद मन्त्र से प्राप्त होता है;

**ॐ स्तुतामया वरदा वेदमाता प्रचोदयान्तां पावमानी द्विजानाम्।**
**आयुः प्राणं प्रजां पशुं कीर्तिं द्रविणं ब्रह्मवर्चसम्।**
**मह्यं दत्वा व्रजत ब्रह्मलोकम्॥**

जो द्विज हैं उनको मैं (वेदमाता गायत्री) पवित्र करती हूँ। आप की लिखी पद्धति इस वेदमन्त्र से मेल करा रही है। हृदयान्तराल से पण्डित जी को विशेष धन्यवाद जो वेद मन्त्र अधिकार अनुसार इस श्रावणी उपाकर्म पद्धति सूरीनाम नामक कर्मकाण्ड पुस्तक को लिखा। साथ-ही-साथ रंग का अधिकार भी ली, जैसे वसन्त ब्राह्मणे, ग्रीष्मे राजन्य और

शारदी वैश्यम्। उपाकर्म पद्धति पर जितना लिखा जाएगा उतना ही कम होगा। इस पद्धति में तो पण्डित जी ने सांगोपांग विधि लिख दी, अतः अधिक लिखने कि आवश्यकता नहीं है। पूर्ण वैदिक विधानानुसार जैसे स्नान, स्नानांग तर्पण, गायत्र्याराधन, अग्निहोत्र, ऋषि पूजन, तर्पण आदि-आदि जैसे;

**सम्प्राप्ते श्रावणस्यान्ते पौर्णिमास्यां दिनो दये।**
**स्नातुं कुर्वीत मतिमान श्रुति स्मृति विधानतः॥**

मैं बहुत न लिखते हुए यही शुभकामना प्रकट करता हूँ, कि इस पद्धति ग्रन्थ अस्त्र से समाज में अपने-अपने वर्ण अधिकार अनुसार यज्ञोपवीत पूजन, धारण आदि करने की सांगोपांग वेदविधि जो पण्डित जी ने लिखी उसका भलीभाँति सदुपयोग हों। अतः बहुत धन्यवाद दे रहा हूँ, आप की लिखी "श्रावणी उपाकर्म पद्धति सूरीनाम" देश-विदेश में सार्थक हो और सभी पण्डितों में प्रकाश हों। महाशक्ति देवी जी से प्रार्थना है;

**ॐ सर्वज्ञा सर्वतो भद्रा सर्व मंगल मंगला।**
**सर्व ज्ञान प्रदा देवी सर्वज्ञा सर्व भाविनी॥**

इस कविता के माध्यम से लेखनी को विराम देते हैं;

**यह कर्मकाण्ड ग्रन्थ से, हो अन्धकार निशा का नाश ।**
**सूरीनाम के सनातन पंडितों  में पद्धति से हो प्रकाश ।।**



शुभचिंतक,

शास्त्रार्थमहारथी, कविरत्न, विद्याभूषण, पण्डितराज शास्त्रार्थभयंकर, महामहोपाध्याय, धर्माधिकारी;

**पण्डित श्री हरिप्रसाद ज्वालाप्रसाद तिवारी जी**

वानिका, सूरीनाम

## ।श्री गणेशाय नमः।

पण्डित रुशील रामरूप द्वारा निर्मित श्रावणी उपाकर्म पद्धति सूरीनाम नामक विशाल ग्रन्थ अत्यन्त प्रामाणिक और पाण्डित्य पूर्ण है। हमारे सूरीनाम देश में इस प्रकार के ग्रन्थ की अत्यन्त आवश्यक्ता रही। बहुत हर्ष की बात है कि मेरा परम शिष्य पण्डित रुशील रामरूप शर्मा ने श्रावणी उपाकर्म पद्धति सूरीनाम का संग्रह (संकलन) करके ऐसा अविस्मरणीय कार्य किया। पण्डित जी के इस परिश्रम से धर्म का बहुत लाभ होगा और ब्राह्मणों के लिए प्रेरणा जनक सिद्ध होगा।

इस प्रयास के लिए पण्डित जी को बहुत बधाई देते हुए विशेष आशीष प्रदान करता हूँ। और मुझे यह विश्वास है कि भविष्य में इस ग्रन्थ के माध्यम से सूरीनाम के समस्त ब्राह्मणों का और अन्य धार्मिक वर्गों का विशेष लाभ होगा, अतः यही मेरी शुभकामना भी है।



शुभचिंतक,

**पण्डित श्री मोतीप्रसाद घिसाई- दूबे जी**

वानिका, सूरीनाम

।श्री गणेशाय नमः।

**कुलं पवित्रं जननी कृतार्था वसुन्धरा पुण्यवती च तेन।**
**अपार संविद् सुख सागरेऽस्मिन् लीने परब्रह्मणि यस्य चेतः ॥**

यह जान कर हार्दिक प्रसन्नता हुई कि ब्राह्मण कुल भूषण श्री पण्डित रुशील रामरूप द्वारा श्रावणी उपाकर्म पद्धति सूरीनाम नामक ग्रन्थ संकलित कर ब्राह्मण एवं समाज हित कि भावना से प्रकाशित किया जा रहा है। अतः इस अवसर पर मैं अपने प्रिय शिष्य को हार्दिक एवं शतशः शुभाभिनन्दन करता हुआ भगवान महाकालेश्वर से आप के दीर्घायुष्य की मंगल कामना करता हूँ।



भवदीय,

अन्तरराष्ट्रीयख्यातिप्राप्त, कथावाचस्पति;

**पण्डित श्री सत्यव्रत शास्त्री जी**

रतलाम, मध्यप्रदेश, भारत

|श्री गणेशाय नमः|

## दो वचन

संस्कार मनुष्य को मर्यादित रूप से, जीवन जीने कि रूपरेख और जीने कि राह तय कर देता है। उपनयन संस्कार बटुक को एक अधिकार प्राप्त करा देता है। वेदों का मार्ग खुल जाता है और उपवीत धारण करना, शारीर को शुद्ध एवं मानसिक पवित्रता प्राप्ति के साथ एक उत्तरदाई जीवन का निर्माण सम्भव करा देता है।

लेखक की श्रावणी उपाकर्म पद्धति  इस उपरोक्त मार्ग को दिशा एवं विधि विधान के साथ उपवीत के महत्व को इस देश में उपवीती वर्ग के लिए महिमा का उद्घाटन करती है।

पुस्तक को देखने पर केवल सराहना करनी बनती है। पण्डित रुशील रामरूप जी वेद, शास्त्र, ब्राह्मणग्रन्थ एवं कई कर्मकाण्ड सम्बन्धित पद्धतियों के सहयोग और ब्राह्मण विप्रों की सुझाव  अपने सोपान बना कर 'श्रावणी उपाकर्म पद्धति सूरीनाम' लेखन श्रम को तय किया।

सूरीनाम में कुछ सामान्य विधि के अतिरिक्त विधान कभी सम्भव नहीं था। अब इस नई पीढ़ी के पण्डित इस विधि-विधान को समझ कर और हमारे लिए यज्ञोपवीत निर्माण और धारण करने योग्य पद्धति को श्रम

पूर्वक प्रस्तुत कर, उपनयन संस्कारी ब्राह्मणों के लिए विधिपूर्वक, उपवीत धारण करने कि महत्ता बता कर सुलभ मार्ग प्रशस्त किए हैं।

अंत में इन पंडितों के साथ, सहयोगियों को भी मेरा प्रणाम और आगे इसी प्रकार साहित्य रचना के कार्य को दिशा देते रहें। मेरा शुभाशीष और बधाइयाँ आप को आगे बढ़ने की प्रेरणा देती रहे।



शुभचिंतक,

मणिशास्त्री, ब्राह्मणशिरोमणि, सनातनधर्मशास्त्रज्ञ;

**पण्डित श्री भगवानदत्त रामकुबेर जी**

पारामरिबो, सूरीनाम

।श्री गणेशाय नमः।

सूरीनाम के द्विजों के लिए यह अति हर्ष की बात है कि पूज्य श्री पण्डित रुशील रामरूप जी ने जो संघर्ष किया। आज हम सूरीनाम के सभी ब्राह्मणों के प्रति सुलभ करते हुए यह ‘श्रावणी उपाकर्म पद्धति सूरीनाम’ नामक ग्रन्थ का निर्माण किया। अनेकानेकों ग्रन्थों एवं पद्धतियों आदि से खोजकर इसको लिखा है।

इससे अब हम द्विजों को यज्ञोपवीत का बनाना और उसका धारण करना तथा जीर्ण का त्याग कर फिर नए का धारण करने की पूरी वेदविधि इस पद्धति में प्रस्तुत कर दिया है।

मैं अति हर्ष के साथ ईश्वर से प्रार्थना करता हूँ कि इन्हें स्वस्थ जीवन के साथ एक लम्बी आयु प्रदान करें, जिससे पूज्य श्री रुशील जी और भी ऐसे विषयों का उल्लेख किया करें।



शुभचिंतक,

कर्मकाण्डभूषण;

**पण्डित श्री ठाकुरप्रसाद महताबसिंह जी**

वानिका, सूरीनाम

# विषय अनुक्रमणिका

# १. भूमिका

**ॐ नमाम्यहमुमापतिं नमस्तेऽस्तु गुरुत्रयः।**
**येन प्रकाशितं सर्वं तस्मै श्री गुरवे नमः॥**

मैं भगवान शंकर जी को नमन करता हूँ, जो भगवती उमा के पति हैं। साथ ही साथ अपने तीन गुरुओं (दीक्षागुरु पूज्यपाद युक्तिविषारद कर्मकाण्डभूषण पण्डित श्री मोतीप्रसाद घिसाई-दूबे जी, वेदगुरु पूज्यपाद अन्तरराष्ट्रीयख्यातिप्राप्त कथावाचस्पति पण्डित श्री सत्यव्रत शास्त्री जी और विद्या गुरु पूज्यपाद मणिशास्त्री ब्राह्मणशिरोमणि सनातनधर्मशास्त्रज्ञ पण्डित श्री भगवानदत्त रामकुबेर जी) को नमन करता हूँ, जिसके द्वारा सब कुछ प्रकाशित और समस्त अन्धकार का नाश होता है, ऐसे अपने गुरु एवं इष्ट को कोटिशः नमन करता हूँ।

आज के इस वातावरण में भी भारत से दूर सूरीनाम वर्ष के कर्मकाण्ड के पौधे पर फूल खिलते हैं। इसी प्रकार प्रयास है, यह विस्तृत 'श्रावणी उपाकर्म पद्धति सूरीनाम' नामक ग्रन्थ जो बिना वेदमाता गायत्री के मंगलाशीष से सिद्ध नहीं हो पाता, सूरीनाम के कर्मकाण्ड क्षेत्र में योगदान करें।

यह पुस्तक समाज को प्रदान करते हुए माँ गायत्री से बारम्बार यही प्रार्थना है;

**ॐ स्तुतामया वरदा वेदमाता प्रचोदयान्तां पावमानी द्विजानाम्।**
**आयु: प्राणं प्रजां पशुं कीर्तिं द्रविणं ब्रह्मवर्चसम्।**
**मह्यं दत्वा व्रजत ब्रह्मलोकम्॥**

उस जगतपावनी सभी वरों को प्रदान करने वाली और द्विजों* को नित्य पवित्र करने वाली वेदमाता गायत्री देवी की मैं विशेष स्तुति करता हूँ, हम ब्राह्मणों को आजीवन आयु, प्राण, प्रजा, पशु, कीर्ति, धन, मेधा, विद्या और ब्रह्मतेज प्रदान करने वाली माता। आप ने दिया हमे मोक्ष मार्ग का पावन ज्ञान, जिससे हम अन्त में ब्रह्मलोक को करें पयान (मोक्ष को प्राप्त कर सकते हैं)।

---

*

**जन्मना ब्राह्मणो ज्ञेयः संस्कारैर्द्विज उच्यते।**

*अत्रि. अध्याय ३, श्लोक १३८॥*

ब्राह्मण, ब्राह्मण पिता से जन्म लेने से ब्राह्मण कहा जाता है। जन्म से ऐसा जन्मा ब्राह्मण है और उपनयन संस्कार के कारण द्विज कहलाता है।

**यत्र जलप्रपाताज्जलमति तरलं**
**गत हरितं वनमतिशय सुन्दरम्।**
**शुद्ध्यन्ति नद्यार्जगतीतलश्च समस्तं**
**सूरीनामवर्षस्य स्थितस्तत्र सर्वस्वम्॥**

*पं. रुशील रामरूप, श्लोक १॥*

जहाँ शोभायमान झरनों से अति वेग से पवित्र जल गिरता है और उन झरनों के द्वारा हरे-हरे वन अतिशय सुन्दर दीखने लगते हैं। जहाँ सभी नदियाँ अपने पवित्र जल के द्वारा समस्त जगतीतल को शुद्ध करती हैं, वहीं पर सूरीनाम वर्ष का समस्त प्राकृतिक सौन्दर्य और अनुपम्ता स्थित हैं।

**सिंचति यत्र जलदर्भूधरं विशालं**
**वहन्ति नित्यं समीरास्त्रिविधं निर्मलम्।**
**नमामि पूर्वजनार्विचक्रिरे यस्यान्तं**
**महिमानश्च नमाम्येतं पवित्रभूमिम्॥**

*पं. रुशील रामरूप, श्लोक २॥*

जहाँ घने बादल समस्त विशाल पहाड़ों को अपने पवित्र जल से सींचते हैं, और जहाँ नित्य निर्मल शीतल मन्द सुगन्ध हवाएँ बहती हैं। जहाँ पूर्वकाल से हमारे पूर्वज लोग विचरण करते आएँ हैं, उन पूर्वजों को तथा उस महिमाशाली पवित्र भूमि (सूरीनाम वर्ष) को मैं नमन करता हूँ।

धन्य हैं हम ब्राह्मण गण जो इस पवित्र भूमि पर जन्म लिए हैं। इस ब्राह्मण शारीर की प्राप्ति को सार्थक बनाने के लिए और आंशिक ऋषि ऋण से मुक्त होने के लिए एवं सूरीनाम देश में कर्मकाण्डीय क्षेत्र को और भी महत्व प्रदान कराने के लिए इस ग्रन्थ का संकलन किया गया है।

इस ग्रन्थ में श्रावणी उपाकर्म पर्व के विवरण सविधि का यथा सम्भव निज मति अनुसार विस्तार किया गया। जिसमें वेदविधि को सर्वोच्च मान कर निर्माण से लेकर अर्पण तक अधिकांश वेदमन्त्रों का प्रयोग किया गया है।

आशा करता हूँ कि यह पद्धति दीर्घ काल तक इस पवित्र सूरीनाम वर्ष में प्रचलित एवं उपयोगी रहेगी।

यह पद्धति कुछ लोगों के बिना पूरी नहीं हो पाती इसीलिए इस कार्य की पूर्ति में जिन्हों ने भी साथ दिया, जिनमें चित्रकार संजना अनिरुद्ध-तिवारी जी, निरीक्षण समिति में पण्डित मोतिप्रसाद घिसाई-दूबे जी, पण्डित सत्यव्रत शास्त्री जी, पण्डित भगवानदत्त रामकुबेर जी, पण्डित गुरुदत्त रामकुबेर जी, पण्डित प्रशांत जग्बन्धन जी, उन सब के प्रति मेरा सादर अभिनन्दन।

अभिनन्दक,
रुशील रामरूप

।श्री हर।

।श्री गणेशाय नमः।

।श्री गुरुभ्यो नमः।

# २. यज्ञोपवीत निर्माण

**ब्रह्मणोत्पादितं सूत्रं विष्णुना त्रिगुणी कृतम् ।**
**रुद्रेण दत्तो ग्रंथिर्वै सावित्र्या चाभिमंत्रितम् ॥**

ब्रह्माजी ने पहिले अपने साथ ही यज्ञोपवीत को उत्पन्न किया और विष्णु भगवान् ने सत्वरजस्तमो रूप तीन लरों से युक्त किया तथा रुद्र भगवान् ने गाँठ देकर गायत्री मन्त्र से अभिमन्त्रण कर दिया। ब्राह्मण कपास का (श्वेत), क्षत्रिय शण का (रक्त) और वैश्य उन का (पीला) यज्ञोपवीत धारण करें।

शुद्ध स्थान में स्वयं भी शुद्ध हुआ अपने हाथ की चारों अँगुलियों को मिलाकर इनके मूल स्थान पर यज्ञोपवीत के डोर को ९६ बार लपेटें (चप्पे बनाएँ) और काटें (किन्ही विद्वानों का मत है कि तन्तु को कन्या द्वारा काटें), उसके बाद निम्न मन्त्र से प्रक्षालित करें:

**ॐ आपो हिष्ठा मयोभुवस्तान ऊर्जेदधातन। महेरणाय चक्षसे॥ यो वः शिवतमो रसस्तस्य भाजयतेहनः। उशतीरिवमातरः॥ तस्मा अरंगमामवो यस्यक्षयायजिन्वथ। आपोजनयथाचनः॥**

प्रक्षालन करने के बाद उस डोर का २-३ लोगों के सहायता से विस्तार कर देवे, और उस तन्तु का ३ से भाग करें और इन ३ तन्तुओं को वामावर्त गायत्री मन्त्र से ऐंठ देवें। अब ३ तन्तु का एक लर बन गया, उस लर को पुनः ३ से भाग कर के गायत्री मन्त्र से दक्षिणावर्त ऐंठ कर ३ गाँठ देवें, एक-एक गाँठ देते हुए क्रमशः ब्रह्मा, विष्णु और रुद्र भगवान् का स्मरण कर प्रणाम करें।

# ३. श्रावणी पूजन

पूजा स्थान पर आकर हाथ धोकर आचमन आदि करें:

- सर्व प्रक्षालन

  यजमान के आसन और यत्र-तत्र जल छिड़क कर स्थान पवित्र करें:

**ॐ अपवित्रः पवित्रो वा सर्वावस्थां गतोऽपिवा।**
**यः स्मरेत् पुण्डरीकाक्षं स बाह्याभ्यन्तरः शुचिः॥**
**ॐ पुण्डरीकाक्षः पुनातु (३ बार)**

- आसनोपवेशन

  ॐ पृथ्वीति मंत्रस्य मेरुपृष्ठ ऋषिः सुतलं छंदः कूर्मो देवता आसनोपवेशने विनियोगः।

**ॐ पृथ्वि त्वया धृता लोका देवि त्वं विष्णुना धृता।**
**त्वं च धारय मां देवि पवित्रं कुरुचासनम्॥**

- आचमन

**ॐ ऋग्वेदाय स्वाहा**
**ॐ यजुर्वेदाय स्वाहा**
**ॐ सामवेदाय स्वाहा**
**ॐ अथर्ववेदाय स्वाहा, पुनः हस्तं प्रक्षालयेत्॥**

- पवित्री धारण

**ॐ पवित्रेस्थोवैष्णव्यौ सवितुर्वः प्रसव उत्पुनाम्यच्छिद्रेणपवित्रेण सूर्यस्यरश्मिभिः। तस्य ते पवित्र पते पवित्र पूतस्य यत्कामः पुने तच्छकेयम् ॥**

- अंग स्पर्श

बाएँ हाथ में जल लेकर दाहिने हाथ के अंगुष्ठ और अनामिका को एकत्र कर के उस जल से शरीर के अंगों को इन मन्त्रों से स्पर्श करें-

**ॐ वाग्वाक्** (दोनों होठों को स्पर्श करें, पहले नीचे तब ऊपर)

**ॐ प्राणः प्राणः** (दोनों नासा पुटों को स्पर्श करें, पहले दाहिने तब बाएँ)

**ॐ चक्षुश्चक्षुः** (दोनों आखों को), **ॐ श्रोत्रं श्रोत्रम्** (दोनों कान)

**ॐ नाभिः, ॐ हृदयम्, ॐ कंठः, ॐ ललाटं, ॐ शिरः, ॐ शिखा, ॐ बाहुभ्यां यशोबलं** (दोनों बाँहों को)

**ॐ अरिष्टानि मेऽङ्गानि तनुस्तन्वामे सह सन्तु** (शेष जल पूरे शरीर पर छिड़कें)॥

- अभिषेचन

बाएं हाथ में जल लेकर दाहिने हाथ के अनामिका से प्रति मन्त्र पर अपने सिर और पूरे शरीर पर जल छिड़कें:

**ॐ ॐ पुनातु, ॐ भूः पुनातु, ॐ भुवः पुनातु, ॐ स्वः पुनातु, ॐ महः पुनातु, ॐ जनः पुनातु, ॐ तपः पुनातु, ॐ सत्यं**

**पुनातु, ॐ तत्सवितुर्वरेण्यं भर्गो देवस्य धीमहि धियो यो नः प्रचोदयात्। ॐ सर्वं पुनातु।**

- शिखाबंधन

**ॐ ब्रह्मवाक्य सहस्रेण शिववाक्य शतेन च।**
**विष्णोर्नामसहस्रेण शिखाग्रन्थिं करोम्यहम्।।**

- श्री भैरव नमस्कार:

**ॐ तीक्ष्णदंष्ट्र महाकाय कल्पान्त दहनोपम।**
**भैरवाय नमस्तुभ्यमनुज्ञां दातुमर्हसि।।**

# ३. १. आचार्यपूजन और वरण

आचार्य को तिलक, पुष्प, गंध, दक्षिणा आदि प्रदान कर नियुक्त करें:

**ॐ व्रतेन दीक्षामाप्नोति दीक्षयाप्नोति दक्षिणाम् ।**
**दक्षिणा श्रद्धामाप्नोति श्रद्धया सत्यमाप्यते ।।**

उसके बाद आचार्य जी से आशीष मांग कर इस प्रकार प्रार्थना करें-

**ॐ अस्य यागस्य निष्पत्तो भवन्तोऽभ्यर्चिता मया ।**
**सुप्रसन्नैः प्रकर्तव्यं कर्मेदं विधिपूर्वकम् ।।**

- कर्मपात्र निर्माण एवं यथोपचार पूजन-

**ॐ गंगे च यमुने चैव गोदावरि सरस्वति।**
**नर्मदे सिन्धु कावेरि जलेऽस्मिन् सन्निधिं कुरु ॥**

उसके बाद कर्म पात्र के पवित्र जल से सर्वत्र सिंचन करें:

**ॐ आपो हिष्ठा मयोभुवस्तान ऊर्जेदधातन । महेरणाय चक्षसे ॥ यो वः शिवतमो रसस्तस्य भाजयतेहनः । उशतीरिवमातरः ॥ तस्मा अरंगमामवो यस्यक्षयायजिन्वथ । आपोजनयथाचनः ॥ शं नो देवीरभिष्टय आपो भवन्तु पीतये । शं योरभि स्रवन्तु नः ॥ ईशाना वार्याणां क्षयन्तीश्चर्षणीनाम्। अपो याचामि भेषजम् ॥ अप्सु मे सोमो अब्रवीदन्तर्विश्वानि भेषजा । अग्निं च विश्वशंभुवम् ॥ आपः पृणीत भेषजं वरूथं तन्वेऽमम । ज्योक्च सूर्यं दृशे ॥ इदमापः प्र वहत यत्किं च दुरितं मयि । यद्वाहमभिदुद्रोह यद्वा शेप उतानृतम् ॥ आपो अद्यान्वचारिषं रसेन समगस्महि । पयस्वानग्न आ गहि तं मा सं सृज वर्चसा ॥**

- रक्षादीप प्रज्वलन वेदी के पूर्वोत्तर दिशा में और उसका पूजन एवं प्रार्थना

**ॐ अग्निर्ज्योतिर्ज्योतिरग्निः स्वाहा सूर्यो ज्योतिर्ज्योतिः सूर्यः स्वाहा। अग्निर्वर्चो ज्योतिर्वर्चः स्वाहा सूर्यो वर्चो ज्योतिर्वर्चः स्वाहा ॥ ज्योतिः सूर्यः सूर्यो ज्योतिः स्वाहा ॥**

**ॐ भो दीप देव रूपस्त्वं कर्मसाक्षी ह्यविघ्नकृत्।**
**यावत् कर्मसमाप्तिः स्यात् तावत्त्वंसुस्थिरो भव ॥**

- रक्षा सूत्र

आचार्य वा नियुक्त पण्डित यजमान के दाहिनी कलाई में मौली बाँधे-

**ॐ यदा बध्नं दाक्षायणा हिरण्य ँ शतानीकाय सुमनस्यमानाः। तन्म आबध्नामि शतशारदाया युष्मांजरदष्टिर्यथासम्॥**

- लक्ष्मी दीप प्रज्वलन

**ॐ महा लक्ष्म्यै च विद्महे विष्णु पत्न्यै च धीमहि।**
**तन्नो लक्ष्मी प्रचोदयात्॥**
**ॐ लक्ष्मी करोतु कल्याणं आरोग्यं सुखसम्प्रदाम्।**
**मम शत्रु विनाशाय दीपज्योतिः नमोऽस्तुते॥**

- शंख पूजन

शंख को चन्दन (अर्ध चन्द्र) से लिप्त कर एक पत्ते पर वाम आधार स्थापित कर, निम्न मन्त्र से यथा उपचार पूजन करें-

**ॐ शंखं चंद्रार्कदैवत्यं वरुणं चाधिदैवतम्।**
**पृष्ठे प्रजापतिं विद्यादग्रे गंगा सरस्वती॥**
**त्रैलोक्ये यानि तीर्थानि वासुदेवस्य चाज्ञया।**
**शंखं तिष्ठन्ति वैनित्यं तस्माच्छखं प्रपूजयेत्॥**

**ॐ भूर्भुवः स्वः शंखस्थदेवतायै नमः, शंखस्थदेवतामावाहयामि सर्वोपचारार्थे गंधाक्षतपुष्पाणि समर्पयामि।**

यथोपचार के बाद में शंखस्थदेवता की निम्न मन्त्र द्वारा प्रार्थना कर शंख मुद्रा दिखावें

ॐ त्वं पुरा सागरोत्पन्नो विष्णुना विधृत: करे।
नमितः सर्वदेवैश्च पाञ्च जन्य नमोस्तुते॥
ॐ पाँच जन्याय विद्महे पावमानाय धीमहि
तन्नः शंखः प्रचोदयात्॥



- घंटा पूजन

**ॐ आगमार्थन्तु देवानां गमनार्थन्तु रक्षसाम् ।**
**कुरु घंटे वरं नादं देवतास्थानसन्निधौ ॥**

**ॐ भूर्भुवः स्वः घंटास्थाय गरुडाय नमः, गरुड़मावाहयामि सर्वोपचारार्थे गंधाक्षतपुष्पाणि समर्पयामि ।**

यथोपचारोपरान्त घंटा को बाएँ हाथ से बजा कर '**ॐ गन्धर्व दैवत्याय नमः**' मन्त्र से स्थापित कर दें, और नमस्कार कर के गरुड़ मुद्रा प्रदर्शित करें।



## ३. २. स्वस्तिवाचन

ॐ स्वस्ति न इन्द्रो वृद्धश्रवाः स्वस्ति नः पूषा विश्ववेदाः। स्वस्ति नस्ताक्ष्र्यो अरिष्टनेमिः स्वस्ति नो बृहस्पतिर्दधातु ॥ ॐ पयः पृथिव्यां पयऽओषधीषु पयो दिव्यन्तरिक्षे पयोधाः । पयस्वतीः प्रदिशः सन्तु मह्यम्॥ ॐ विष्णो रराट मसि विष्णोः श्नप्त्रेस्थो विष्णोः स्यूरसि विष्णोर्ध्रुवोऽसि । वैष्णवमसि विष्णवेत्वा । ॐ अग्निर्देवता वातो देवता सूर्यो देवता चन्द्रमा देवता वसवो देवता रुदा देवताऽऽदित्या देवता मरुतो देवता विश्वेदेवा देवता बृहस्पतिर्देवतेन्द्रो देवता वरुणो देवता॥ ॐ द्यौः शान्तिरन्तरिक्ष ँ शान्तिः पृथिवी शान्तिरापः शान्तिरोषधयः शान्तिः। वनस्पतयः शान्तिर्विश्वे देवाः शान्तिर्ब्रह्म शान्तिः सर्व ँ शान्तिः शान्तिरेव शान्तिः सा मा शान्तिरेधि ॥ ॐ विश्वानि देव सवितर्दुरितानि परा सुव । यद् भद्रं तन्न आ सुव ॥ ॐ इमा रुद्राय तवसे कपर्दिने क्षयद्वीराय प्रभरामहे मतीः । यथा शमसद् द्विपदे चतुष्पदे विश्वं पुष्टं ग्रामे अस्मिन्ननातुरम् ॥ एतन्ते देव सवितर्यज्ञम्प्राहुर्बृहस्पतये ब्रह्मणे । तेन यज्ञमव तेन यज्ञपतिं तेन मामवः ॥ ॐ मनोजूतिर्जुषता माज्यस्य बृहस्पतिर्यज्ञमिमं तन्नोत्वरिष्टं यज्ञ ँ समिमं दधातु । विश्वे देवास इह मादयन्तामो३म्प्रतिष्ठ ॥ एष वै प्रतिष्ठा नाम यज्ञो यत्रैतेन यज्ञेन यजन्तेन सर्वमेव प्रतिष्ठितं भवतु ॥ ॐ गणानां त्वा गणपति ँ हवामहे प्रियाणां त्वा प्रियपति ँ हवामहे निधीनां त्वा निधिपति ँ हवामहे वसो मम । आहमजानि गर्भधमा त्वमजासि गर्भधम् ॥ ॐ नमो गणेभ्यो

**गणपतिभ्यश्च वो नमो नमो व्रातेभ्यो व्रातपतिभ्यश्च वो नमो नमो गृत्सेभ्यो गृत्सपतिभ्यश्च वो नमो नमो विरूपेभ्यो विश्वरूपेभ्यश्च वो नमो नमः ॥**

स्वस्तिवाचन के लिए भद्र सूक्त का भी पाठ कर सकते हैं।

**ॐ आ नो भद्राः क्रतवो यन्तु विश्वतोऽदब्धासो अपरितास उद्भिदः । देवा नो यथा सदमिद् वृधे असन्नप्रायुवो रक्षितारो दिवे दिवे॥ देवानां भद्रा सुमतिर्ऋजूयतां देवाना ँ रातिरभि नो निवर्तताम् । देवाना ँ सख्यमुपसेदिमा वयं देवा न आयुः प्रतिरन्तुजीवसे ॥ तान्पूर्वया निविदा हूमहे वयं भगं मित्रमदितिं दक्षमस्त्रिधम् । अर्यमणं वरुण ँ सोममश्विना सरस्वती नः सुभगा मयस्करत् ॥ तन्नो वातो मयोभु वातु भेषजं तन्माता पृथिवी तत्पिता द्यौः । तद् ग्रावाणः सोमसुतो मयोभुवस्तदश्विना शृणुतंधिष्ण्या युवम् ॥ तमीशानं जगतस्तस्थुषस्पतिं धियञ्जिन्वमसे हूसहे वयम् । पूषा नो यथा वेदसामसद् वृधे रक्षिता पायुरदब्धः स्वस्तये॥ स्वस्ति न इन्द्रो वृद्धश्रवाः स्वस्ति नः पूषा विश्ववेदाः । स्वस्ति नस्तार्क्ष्यो अरिष्टनेमिः स्वस्ति नो बृहस्पतिर्दधातु ॥ पृषदश्वा मरुतः पृश्निमातरः शुभं यावानो विदथेषु जग्मयः । अग्निजिह्वा मनवः सूरचक्षसो विश्वे नो देवा अवसागमन्निह ॥ भद्रं कर्णेभिः शृणुयाम देवा भद्रं पश्येमाक्षभिर्यजत्राः । स्थिरैरङ्गैस्तुष्टुवा ँ सस्तनूभिर्व्यशेमहि देवहितं यदायुः ॥ शतमिन्नु शरदो अन्ति देवा यत्रा नश्चक्रा जरसं तनूनाम् । पुत्रासो यत्र पितरो भवन्ति मा नो मध्या रीरिषतायुर्गन्तोः॥ अदितिर्द्यौरदितिरन्तरिक्षमदितिर्माता स पिता स पुत्रः । विश्वे देवा अदितिः पञ्चजना**

अदितिर्जातमदितिर्जनित्वम्॥ द्यौः शान्तिरन्तरिक्ष ँ शान्तिः पृथिवी शान्तिरापः शान्तिरोषधयः शान्तिः। वनस्पतयः शान्तिर्विश्वे देवाः शान्तिर्ब्रह्म शान्तिः सर्व ँ शान्तिः शान्तिरेव शान्तिः सा मा शान्तिरेधि॥ यतो यतः समीहसे ततो नो अभयं कुरु । शन्नः कुरु प्रजाभ्योऽभयं नः पशुभ्यः॥ सुशान्तिर्भवतु॥

स्वस्तिवाचन के बाद में इन मन्त्रों का भी यथा संभव पाठ करें :

सुमुखश्चैकदंतश्च कपिलो गजकर्णकः।
लम्बोदरश्च विकटो विघ्ननाशो विनायकः॥
धूम्रकेतुर्गणाध्यक्षो भालचन्द्रो गजाननः।
द्वादशैतानि नामानि यः पठेच्छृणुयादपि॥
विद्यारंभे विवाहे च प्रवेशे निर्गमे तथा।
संग्रामे संकटे चैव विघ्नस्तस्य न जायते॥
शुक्लाम्बरधरं देवं शशिवर्णं चतुर्भुजम्।
प्रसन्नवदनं ध्यायेत् सर्वविघ्नोपशान्तये॥
अभीप्सितार्थसिद्ध्यर्थं पूजितो यः सुरासुरैः।
सर्वविघ्नहरस्तस्मै गणाधिपतये नमः॥
सर्वमंगल मांगल्ये शिवे सवार्थ साधिके।
शरण्येत्र्यंबके गौरी नारायणि नमोऽस्तुते॥
सर्वदा सर्वकार्येषु नास्ति तेषाममङ्गलम्।
येषां हृदिस्थो भगवान् मङ्गलायतनं हरिः॥

तदेव लग्नं सुदिनं तदेव ताराबलं चंद्रबलं तदेव।
विद्याबलं देवबलं तदेव लक्ष्मीपते तेऽङ्घ्रियुगं स्मरामि॥
लाभस्तेषां जयस्तेषां कुतस्तेषां पराजयः।
येषामिन्दीवरश्यामो हृदयस्थो जनार्दनः॥
यत्र योगेश्वरः कृष्णो यत्र पार्थो धनुर्धरः।
तत्र श्रीर्विजयो भूतिर्ध्रुवा नीतिर्मतिर्मम॥
अनन्याश्चिन्तयन्तो मां ये जनाः पर्युपासते।
तेषां नित्याभियुक्तानां योगक्षेमं वहाम्यहम्॥
स्मृतेः सकलकल्याणं भाजनं यत्र जायते।
पुरुषं तमजं नित्यं व्रजामि शरणं हरिम्॥
सर्वेष्वारम्भ कार्येषु त्रयस्त्रिभुवनेश्वराः।
देवा दिशन्तु नः सिद्धिं ब्रह्मेशानजनार्दनाः॥
विश्वेशं माधवं ढुण्ढिं दण्डपाणिं च भैरवम्।
वन्दे काशीं गुहां गङ्गां भवानीं मणिकर्णिकाम्॥
वक्रतुण्ड महाकाय कोटिसूर्य समप्रभ।
निर्विघ्नं कुरु मे देव सर्वकार्येषु सर्वदा॥

पुष्प और चावल लेकर बारम्बार नमः बोल कर नमस्कार हेतु अर्पण करें-

**ॐ श्रीमन्महागणाधिपतये नमः। श्रीलक्ष्मीनारायणाभ्यां नमः। श्री उमा महेश्वराभ्यां नमः। वाणी हिरण्यगर्भाभ्यां नमः। शचीपुरन्दराभ्यां नमः। मातृपितृचरणकमलेभ्यो नमः। इष्टदेवताभ्यो नमः। कुलदेवताभ्यो नमः। ग्रामदेवताभ्यो नमः। वास्तुदेवताभ्यो नमः। स्थानदेवताभ्यो नमः। सर्वेभ्योदेवेभ्यो नमः। सर्वेभ्यो ब्राह्मणेभ्यो नमः। सिद्धि बुद्धि सहिताय श्रीमन्महागणाधिपतये नमः।**

# ३. ३. संकल्प (हेमाद्रिप्रोक्त)

हरिः ॐ तत्सत् ॐ विष्णुर्विष्णुर्विष्णुः स्वस्तिश्रीसमस्त जगदुत्पत्ति स्थिति लय कारणस्य रक्षाशिक्षा विचक्षणस्य प्रणत पारिजातस्य अशेषपराक्रमस्य श्रीमदनन्तवीर्यस्यादि नारायणस्य अचिन्त्यापरिमित शक्त्याध्रियमाणस्य महा जलौघ मध्ये परिभ्रममाणानामनेक कोटिब्रह्माण्डानामेकतमेऽव्यक्त महदहंकार पृथिव्यप्तेजो वायव्याकाशाद्यावरणैरावृते अस्मिन्महति ब्रह्माण्डखंडे आधार शक्ति श्री मदादि वराहदंष्ट्राग्र विराजिते कुर्मानन्त वासुकि तक्षककुलिक कर्कोटक पद्म महापद्म शंखाद्यष्ट महा नागैर्ध्रियमाणे ऐरावत पुण्डरीक वामन कुमुदांजन पुष्पदन्त सार्वभौम सुप्रतीकाष्ट दिग्गजोपरिप्रतिष्ठितानाम तल वितल सुतल तलातल रसातल महातल पाताल लोकानामुपरिभागे भूर्लोक भुवर्लोक स्वर्लोक महर्लोक जनोलोक तपोलोक सत्यलोकाख्य सप्तलोकानामधोभागे चक्रवाल शैल महावलय नाग मध्यवर्ति नो महाकाल महाफणिराजशेषस्य सहस्रफणामणि मण्डल मंडिते दिग्दन्तिशुंडा दण्डोद्दंडिते अमरावत्यशोकवती भोगवती सिद्धवती गान्धर्ववती काञ्च्यवन्त्यलकावती यशोवतीति पुण्यपुरी प्रतिष्ठिते लोकालोकाचलवलयिते लवणेक्षुसुरा सर्पिर्दधि क्षीरोदकार्णवपरिवृते जम्बूप्लक्षकुशक्रौञ्च शाकशाल्मलि पुष्कराख्य सप्तद्वीपयुते इन्द्रकांस्यताम्र गभस्तिनागसौम्य

गन्धर्वचारण सुवर्णगिरि कर्णिकोपेत महासरोरुहाकार पञ्चाशत्कोटियोजन विस्तीर्ण भूमण्डले यत्र अयोध्यामथुरामाया काशीकाञ्च्यवन्तिका द्वारावतीति सप्तपुरीप्रतिष्ठिते श्रीरामक्षेत्रे मध्यरेखायाः पश्चिम दिग्भागे सकल जगत्स्रष्टुः परार्धद्वयजीविनो ब्रह्मणो द्वितीये परार्धे एकपञ्चाशत्तमे वर्षे प्रथममासे प्रथमपक्षे प्रथमदिवसे अह्नो द्वितीये यामे तृतीये मुहूर्ते रथन्तरादि द्वात्रिंशत कल्पानां मध्ये अष्टमे श्वेतवाराहकल्पे स्वायंभुवादि मन्वन्तराणां मध्ये सप्तमे वैवस्वतमन्वन्तरे कृतत्रेताद्वापरकलि संज्ञकानां चतुर्णां युगानां मध्ये वर्तमाने अष्टाविंशतितमे कलियुगे प्रथमचरणे सूरीनामवर्षे कुशद्वीपे उत्तरभाग उमसेनारण्यदेशे ..... क्षेत्रे ...... नगरे ..... ग्रामे श्रीमन्नृपतिवीरविक्रमादित्यसमयतः ........द्वौसहस्त्र संख्या परिमिते प्रभवादिषष्ठि संवत्सराणां मध्ये ...... नामसंवत्सरे, रवि ..... अयणे, ग्रीष्म ऋतौ, श्रावण मासे, शुक्ल पक्षे, पूर्णम्यां तिथौ, ..... वासरे, ..... नक्षत्रे, ..... योगे, ..... करणे, ..... राशिस्थिते चन्द्रे, ..... राशिस्थितेश्रीसूर्ये, ..... राशिस्थिते देवगुरौ शेषेशु ग्रहेषु यथायथं राशिस्थानस्थितेषु सत्सु एवं ग्रहगुणविशेषणविशिष्टायां शुभपुण्यतिथौ मम इह जन्मनि जन्मान्तरे वा बाल्ययौवन वार्धक्यावस्थासु जाग्रत्स्वप्नसुषुप्त्यवस्थासु च वाक्पाणि पादपायूपस्थ घ्राणरसना चक्षु:स्पर्शन श्रोत्रमनोभिश्चरितानां ज्ञाताज्ञातकामाकाम महापातकोपपातकादि संचितानां पापानां ब्रह्महनन सुरापान स्वर्णस्तेय गुरुदारगमन तत्संसर्ग महापातकानां

तद्व्यतिरिक्तानां बुद्धिपूर्वकाणामबुद्धिपूर्वकाणां च मनोवाक्काय कृतानामुपपातकानां स्पृष्टास्पृष्ट संकरीकरण मलिनीकरणापात्रीकरण जातिभ्रंशकरण विहिताकरण कर्मलोपजनितानां रसविक्रय कन्याविक्रय हयविक्रय गोविक्रय सुतविक्रय धान्यविक्रय खरोष्ट्र विक्रय दासी विक्रय पशु विक्रय पण्य विक्रय जलचरादिजन्तु विक्रय स्थलचरादि विक्रय खेचरादि विक्रय संभूतानां ब्राह्मणपितृमातृगुरुभ्रातादि तर्जनताडनादि दोषकथन देवद्विजगोसम्बन्धि भूम्यपहारान्यायार्जित द्विजवित्तापहार गुरुवधाक्षेप सुहृद्वधस्त्रीवध तडागाद्यारामच्छेदन कर्मविषप्रयोगाभिचार सहसंग्रामोन्मादनासच्छास्त्राध्ययन चिकित्साप्रायश्चित्त शकुननीतिज्योतिः शास्त्र प्रयोग छन्दोनिन्दाकरण ऋणानपाकरण कथ्यत्वकरण न्यायाकरण धरणीवित्तहरणादि धर्मकार्य विघ्नाचरणात्मोत्कर्ष परनिन्दानृतभाषण पंक्तिभेद वृथापाकपरिशृतानां ब्रह्महत्यासम्मानानां पुष्पिणीमुखास्वादन क्षालनोदकपान नखमुख स्वादनमुखनिः सृतनीर पानापेयपान कपिलापयःपान पञ्चयज्ञोपासन परित्यागातिनिषिद्धभक्षण कूटसाक्ष्यादीनां सुरापानसम्मानानां दम्भास्त्र धारणांगवैकृत्यशूद्रसेवा नग्निकत्व ब्रह्मद्रोह बह्वशिष्टपुरोहितत्व देवलकत्वाध्व संरक्षणाश्वरत्न मनुष्यस्त्रीभूधेनुविक्षेपहरण कृषिकर्म हयादिशिक्षाभार वाहित्वशिल्पविद्याभ्यासादीनां स्वर्णस्तेय समानानां

पितृष्वसृमातृष्वसृ भ्रातृपत्नीमातुलानी भगिन्याचार्य तनयामातृसपत्नी सखिभार्या प्रवृत्ताशरणागताघात्री साध्वी वर्णोत्तमांत्यजाद्यगम्यागमनानां गुरुदारगमन समानानां गजाश्वोष्ट्रखर खड्गमहिष शरभसारमेय शार्दूल सिंह भल्लूक सूकर वृकशुकहरिणवानर चतुष्टय जम्बूकावि मेषमृगादिप्राणिवधानां संकरीकरण समानानां मयूरचाप भारद्वाज शुकचक्रवाक मीनादि क्रौञ्च बकशशहंसगृह गोधिका वधानामधैर्यादि मलिनीकरणानां निन्दितेभ्यो धनादानशूद्रसेवा नृतभाषणादि जिह्वामैथुनादि कोपात्यंतविषयासक्त कृतघ्नता दीनामपात्रीकरणानां अयोनिपशुयोनि रेतोत्सर्जनयति गोब्राह्मणवृत्तिच्छेदनपुंमैथुन शास्त्रनिन्दा गोसंचिततृण संचयाग्निप्रदानानां जातिभ्रंशकरणानां मुखनासारंध्रकरणार्हासन प्रदानविनिमय वृद्ध्युपजीवन विषमवाक्कशादण्डपाश संग्रहणक्रीडानाट्य तत्कालदन्तधावनाभ्यङ्गमैथुन क्षौरनिस्वापादीनां वेश्यागमन शूद्रीदासीगमन विधवागमन कन्यागमन पितृव्यपत्नीगमन रजस्वलागमन स्वगोत्रागमन तिर्यग्योनिगमन प्रतिलोमजागमन साधारणस्त्री गमनानृतुभार्याभिगमन सुतवधूगमनानां एकादश्यन्नशूद्रान्न गणिकान्न गणान्नभिन्न कांस्यभोजनादिताल वृक्षफलभक्षण पलाण्डुभक्षण ताम्बूलादि चर्वणानां अहः खट्वारोहण चित्रवस्त्रालंकार स्वप्नेन्द्रिय निपातितानां संघानादिनाष्टमी चतुर्दशीदिवाभोजन भानुवारे पर्वरात्रिभोजनादि

गृहिण्यागर्भिण्यागमन मनोरथक्षारव्रात्यान्न पतितप्रेरितान्न तुरुष्कान्नोच्छिष्टान्न कारागृहनिवासभोजन तुरुष्कमध्येनिवास तुरुष्कस्पृष्टद्रव्योपभोग तुरुष्कस्पर्श तुरुष्कदेशनिवासादीनां कुग्रामवास वाङ्गिनष्ठुरदुर्गृह दुर्भाण्ड दुर्भोजनापक्वपाक यत्नकटकान्न नखनिकृन्तन नदीलंघन समुद्रस्नान ब्राह्मण वृत्तिच्छेदनाभक्ष्य भक्षणानिमित्त भार्याविसर्जन ब्राह्मणद्वेषद्विजभेद मित्रभेद स्त्रीपुरुषभेद स्थूलसूक्ष्म जीवहिंसन क्रूरकर्मानृतलुब्धक पिशुनचौर पाखण्डनारीलंपट चाण्डाल शवास्थिस्पर्श गृंजनभक्षण लशुनभक्षण मसूरान्नभक्षण मार्जारोच्छिष्टभोजन पतितपङ्क्तिभोजन पतितसम्भाषणादीनां बालस्तेय ऋणापाकरणानाहिताग्नि तापक्रय परिवेदभृत काध्ययनादान भृत्याध्यापन परदार परवित्तवात्सल्य स्त्रीशूद्रक्षत्र विट्बंधु निन्दार्थोपजीवन नास्तिक्यव्रतलोप कुप्यपशु स्वाध्यायत्यागस्तेयायाज्य याजन पितृमातृसुतत्याग तडागारामविक्रय कन्यासंदूषण परनिन्दकयाजन तत्कन्याप्रदान कौटिल्यव्रतलोपन स्वार्थक्रियारम्भपरस्त्रीनिषेवण स्वाध्यायाग्नि सुतत्याग बान्धव त्यागेन्धनार्थद्रुमच्छेदन स्त्रीहिंसौषधि जीवनहिंस्रमन्त्रविधानव्यसनात्म विक्रय शूद्रप्रेष्यहीनयोनि निषेवणानां भ्रमवास परान्नपुष्टत्वासच्छास्त्राधिगत प्राकाराधि कारित्व भार्याविक्रयाद्युपपातकानां तथैकादशाहादि श्राद्धान्नभोजन हस्तदत्तशूद्रदत्तघृतादि भोजनापोशन रहितभोजन यज्ञोपवीत

रहितान्नभोजनपरान्नभोजन रेतोमूत्रादिभक्षण मृल्लोष्टभक्षण वैश्वदेव रहितादिदूषितान्नभोजन शूद्रादिम्लेच्छान्नभोजन पुंसवनसीमन्तोन्नयनादिभोजन जातकर्मादिभोजन नीलवस्त्र परिधानभोजनोच्छिष्टभोजन कुत्सितपंक्तिभोजन चाण्डाल कूपभाण्डोदकपान चाण्डालस्पृष्ट जलक्षीरादिपान द्विजद्रव्यापहरण श्राद्धदिनेगमन दिवामैथुनोन्मादक द्रव्यभक्षण सूर्योदयास्तशयन पतितादि दुष्टप्रतिग्रहप्रायश्चित्तद्रव्य प्रतिग्रहस्वनिषिद्ध वृत्तिधनार्जन मिथ्याब्राह्मणक्रोधोत्पादन बलात्कारित म्लेच्छादिसंसर्ग म्लेच्छभाषण परस्परानुरक्तद्वेषोत्पादनेन्द्र धनु:प्रदर्शन श्राद्धनिमन्त्रित ब्राह्मणानाह्वानदेवागार कृतेष्टशिलादिहरण व्रतभंगखरोष्ट्रादियान शिवनिर्माल्यस्पर्श शिवद्रव्योपजीवन विष्णुद्रव्योपजीवनोपाधिक त्रैवर्णकदेवार्चन द्वेष्याभिचारण कूटमन्त्र कूटहोमकरण पूज्यापूजनापूज्यापूजन परवृत्तिहरण शरणागतपरित्राणाकरण कृतोपकारविस्मरण विविधकपट विद्योपजीवनपरविवाहान्तराय करणदेवर्षि द्विजनिन्दा करण परमसंमानदूरीकरण गुणयुक्तस्यापमानकरण अकालभोजनादेशभोजन सार्वकालिक परद्वेष्याभिनिवेश परमार्थाचिन्तन यनयजनयाजन होमदानान्तराय करणादिसर्वपापानां विनाशार्थं श्रीपरमेश्वरप्रीत्यर्थं देवब्राह्मणसवितृ सूर्यनारायणसन्निधौ स्नानगहं च अधितानामध्येष्यमाणानां चाध्यायानां स्थापनविच्छेदकोश घोषणदन्त विवृतिदुर्वृत्त द्रुतोच्चारितवर्णानां पूर्वसवर्णानां गलोप लम्बितविवृतोच्चारित

वर्णानां पूर्वसवर्णानां श्लिष्टास्पष्टवर्णविघट्टनादिभि: पठितानां श्रुतीनां यद्यातयामत्वं तत्परिहारार्थमष्टत्रिंशदनध्यायाध्ययने रथ्यासंचरत: शूद्रस्य शृण्वतोऽध्ययने म्लेच्छान्त्यजादे: शृण्वतोऽध्ययने आत्मनोऽशुचित्वेऽध्ययने अक्षरस्वरानुस्वार पदच्छेदकण्डिकाव्यञ्जन ह्रस्वदीर्घप्लुत कण्ठतालुमूर्द्धन्योष्ठ्य दन्त्यनासिकानुनासिकरेफजिह्वामूलीयोपध्मानियोदात्तानुदात्तस्वरि तादीनां व्यत्ययेनोच्चारे माधुर्याक्षिरव्यक्तिहीनत्वाद्यनेक प्रत्यवायपरिहारपूर्वकं सोस्यवेदस्य सवीर्यत्वसम्पादनद्वारा यथावत्फलप्राप्त्यर्थं शुक्लयजुर्वेदोत्सर्गोपाकर च ऐश्वर्याभिः वृद्धयर्थं अप्राप्तलक्ष्मीप्राप्त्यर्थं प्राप्त लक्ष्म्याश्चिरकाल संरक्षणार्थं सकलमनः इप्सितकामना संसिद्धयर्थं लोके वा सभायां राजद्वारे वा सर्वत्र यशोविजयलाभादि प्राप्त्यर्थं समस्तभयव्याधि जरापीडामृत्यु परिहारद्वारा आयुरारोग्यैश्वर्याद्यभिवृद्धर्थं तथा च कुण्डली अन्तर्गतराशे: सकाशाद्ये केचिद्विरुद्ध चतुर्थाष्टमद्वादशस्थानस्थित क्रूरग्रहस्तै: संसूचितं सूचयिष्यमाणश्च यत्सर्वारिष्टं तद्विनाशद्वारा सर्वदा एकादशस्थान स्थितवच्छुभफल प्राप्त्यर्थं आदित्यादि नव ग्रहानूकूलतासिद्धयर्थं इन्द्रादि दशदिक्पालप्रसन्नतासिद्धयर्थम् आधिदैविक आधिभौतिक आध्यात्मिक त्रिविधतापोपशमनार्थं धर्मार्थकाम मोक्षफलावाप्त्यर्थं यथाज्ञानं यथामिलितोपचारद्रव्यै: अस्मिन् क्षेत्रे श्रावणी उपाकर्म अन्तर्गतेयज्ञाचार्य पूजन उपरांते ..., .... गोत्रोत्पना: ..., ... ब्राह्मणा:, तेषान्निमित्ते .... गोत्रोत्पन्नस्य ....

**ब्राह्मण: एष नद्यसमीपस्य तीर्थे कलशस्थापनपूर्वकं गणेशाम्बिकाभ्यां पूजनं च गणेश सहित गौर्यादिषोडशमातृका पूजनं च नवग्रहमण्डल मध्ये सूर्यादि नवग्रह अधिदेवता प्रत्यधिदेवता गणेशादिपञ्चलोकपाल इन्द्रादिदशदिक्पाल वास्तोष्पति क्षेत्रपालदेवता पूजनं च उमामहेश्वराभ्यां शालग्रामस्नानपूर्वक: लक्ष्मीनारायणाभ्यां हनुमद्देवता च प्रधान श्रीमहाकालीमहालक्ष्मीमहासरस्वती पूजनं च अग्नि पूजनं च गायत्री होम च यथा उपलब्ध उपचार सहितं एष पूजनं च श्रावणी दश विध स्नानानिन्यूनयज्ञोपवीतधारणं तत्रादौ विशेष गायत्रीदेवी एवं सप्त ऋषि पूजनं च सूक्त त्रय वेदाध्ययन सहित शतपथ ब्राह्मण ग्रन्थ पाठं च पूर्णतर्पणं करिष्ये।**

# ३.४. सर्वदेव पूजन

## - कलश स्थापन

**ॐ भूरसि भूमिरस्यदितिरसि विश्वधाया विश्वस्य भुवनस्य धर्त्री।**
**पृथिवीं यच्छ पृथिवीं दृ ँ ह पृथिवीं माहि ँ सीः॥**

कलश स्थापित किये जाने वाली भूमि पर रोली से अष्टदल कमल बना कर उत्तान हाथों से भूमि का स्पर्श करें-

**ॐ महीद्यौः पृथिवी चन इमं यज्ञं मिमिक्षताम्। पिपृतान्नो भरीमभिः॥**

धान्य प्रक्षेप-

**ॐ धान्यमसि धिनुहि देवान्प्राणायत्त्वो दानायत्वा व्यानायत्वा।**
**दीर्घामनुप्रसितिमायुषेधान्देवो वः सविताहिरण्यपाणिः प्रति गृभ्णात्वच्छिद्रेण पाणिना चक्षुषे त्वा महीनां पयोऽसि॥**

कलश स्थापन-

**ॐ आ जिघ्र कलशं मह्या त्वा विशन्त्विंदवः। पुनरूर्जा नि वर्तस्वसानः। सहस्रन्धुक्ष्वोरुधारा पयस्वती पुनर्मा विशताद्रयिः॥**

कलश में जल डालें-

**ॐ वरुणस्योत्तम्भनमसि वरुणस्य स्कम्भसर्जनीस्थो वरुणस्य ऋतसदन्यसि वरुणस्य ऋतसदनमसि वरुणस्य ऋतसदनमासीद।**

कलश में चन्दन-

**ॐ त्वां गन्धर्वा अखनँस्त्वामिन्द्रस्त्वां बृहस्पतिः।**
**त्वामोषधे सोमो राजा विद्वान् यक्ष्मादमुच्यत॥**

कलश में सर्वौषधि-

**ॐ या ओषधीः पूर्वा जाता देवेभ्यस्त्रियुगं पुरा।**
**मनै नु बभ्रूणामह ँ शतं धामानि सप्त च॥**

कलश में वस्त्र-

**ॐ युवा सुवासाः परिवीत आगात् स उ श्रेयान् भवति जायमानः।**
**तं धीरासः कवय उन्नयन्ति स्वाध्यो३ मनसा देवयन्तः॥**

कलश के कंठ में रक्त सूत्र-

**ॐ सुजातो ज्योतिषा सह शर्म वरूथमाऽसदत्स्वः।**
**वासो अग्ने विश्वरूप ँ सं व्ययस्व विभावसो॥**

कलश में पुष्प-

**ॐ ओषधीः प्रति मोदध्वं पुष्पवतीः प्रसूवरीः।**
**अश्वा इव सजित्वरीर्वीरुधः पारयिष्णवः॥**

कलश में दूर्वा-

**ॐ काण्डात्काण्डात्प्ररोहन्ती परुषः परुषस्परि।**
**एवानो दूर्वे प्रतनु सहस्रेण शतेन च॥**

कलश में पंचपल्लव डालें-

**ॐ अश्वत्थे वो निषदनं पर्णे वो वसतिष्कृता।**
**गोभाज इत्किला सथ यत्सनवथ पूरुषम्॥**

कलश में पवित्र कुश डालें-

**ॐ पवित्रेस्थो वैष्णव्यौ सवितुर्वः प्रसव**
**उत्पुनाम्यच्छिद्रेण पवित्रेण सूर्यस्य रश्मिभिः।**

**तस्य ते पवित्रपते पवित्र पूतस्ययत्कामः पुने तच्छकेयम् ।।**

कलश में सप्तमृत्तिका डालें-

**ॐ स्योना पृथिविनो भवानृक्षरा निवेशनी। यच्छा नः शर्म्म सप्रथाः।**

कलश में सुपारी डालें-

**ॐ याः फलिनीर्या अफला अपुष्पायाश्च पुष्पिणीः।**
**बृहस्पति प्रसूतास्ता नो मुञ्चन्त्व ँ हसः।।**

कलश में पंचरत्न डालें-

**ॐ परिवाजपतिः कविरग्निर्हव्यान्यक्रमीत् दधद्रत्नानि दाशुषे ।।**

कलश में दक्षिणा डालें-

**ॐ हिरण्यगर्भः समवर्तताग्रे भूतस्य जातः पतिरेक आसीत् ।**
**सदाधार पृथिवीं द्यामुतेमां कस्मै देवाय हविषा विधेम ।।**

कलश पर पूर्णपात्र -

**ॐ पूर्णादर्वि परापत सुपूर्णा पुनरापत ।**
**वस्नेव विक्रीणावहा इषमूर्ज ँ शतक्रतो ।।**

पूर्णपात्रोपरि श्रीफल अथवा लक्ष्मी दीप प्रज्वलन-

**ॐ श्रीश्च ते लक्ष्मीश्च पत्न्यावहो रात्रेपार्श्वे नक्षत्राणि रूपमश्विनौ व्यात्तम्। इष्णन्निषाणामुम्म इषाणसर्वलोकम्म इषाण।।**

कलश में वरुण का ध्यान और आवाहन-

**ॐ तत्वायामि ब्रह्मणा वन्दमानस्तदाशास्ते यजमानो हविर्भिः।**
**अहेडमानो वरुणेह बोद्ध्युरुश ँ समान आयुःप्रमोषीः।।**

**ॐ भूर्भुवः स्वः अस्मिन् कलशे वरुणं साङ्गं सपरिवारं सायुधं सशक्तिकं आवाहयामि स्थापयामि।**

## - गणेशाम्बिकाभ्यां पूजन

ध्यान-

**ॐ गजाननं भूत गणादिसेवितं कपित्थजम्बू फलचारुभक्षणम्।**
**उमा सुतं शोक विनाश कारकं नमामि विघ्नेश्वर पादपंकजम्॥**
**ॐ नमो देव्यै महादेव्यै शिवायै सततं नमः।**
**नमः प्रकृत्यै भद्रायै नियताः प्रणताः स्मताम्॥**

आवाहन-

**ॐ गणानां त्वा गणपति ँ हवामहे प्रियाणां त्वा प्रियपति ँ हवामहे निधीनां त्वा निधिपति ँ हवामहे वसो मम। आहमजानि गर्भधमा त्वमजासि गर्भधम्॥**

**ॐ अम्बे अम्बिकेऽम्बालिके न मा न यति कश्चन।**
**ससस्त्यश्वकः सुभद्रिकां कांपील वासिनीम्॥**

प्रार्थना-

**विघ्नेश्वराय वरदाय सुरप्रियाय लम्बोदराय सकलाय जगद्धिताय।**
**नागाननाय श्रुतियज्ञविभूषिताय गौरीसुताय गणनाथ नमो नमस्ते॥**
**भक्तार्तिनाशनपराय गणेश्वराय सर्वेश्वराय शुभदाय सुरेश्वराय।**
**विद्याधराय विकटाय च वामनाय भक्तप्रसन्नवरदाय नमो नमस्ते॥**
**नमस्तेब्रह्मरूपाय विष्णुरूपाय तेनमः नमस्तेरुद्ररूपाय करिरुपाय तेनमः।**
**विश्वरूपस्वरूपायनमस्तेब्रह्मचारिणेभक्तप्रियायदेवायनमस्तुभ्यंविनायक।**

**त्वां विघ्नशत्रुदलनेति च सुन्दरेति भक्तप्रियेति सुखदेति फलप्रदेति।**
**विद्याप्रदेत्यघहरेति च ये स्तुवन्ति तेभ्यो गणेश वरदो भवनित्यमेव॥**
**त्वं वैष्णवी शक्तिरनन्त वीर्या विश्वस्य बीजं परमासि माया।**
**सम्मोहितं देवि समस्तमेतत् त्वं वै प्रसन्ना भुवि मुक्तिहेतुः॥**

**ॐ भूर्भुवः स्वः गणेशाम्बिकाभ्यां नमः, प्रार्थनापूर्वकं नमस्कारान् समर्पयामि।**

**गणेशपूजने कर्म यन्न्यूनमधिकं कृतम्।**
**तेन सर्वेण सर्वात्मा प्रसन्नोऽस्तु सदा मम॥**

**अनया पूजया गणेशाम्बिके प्रियेताम् न मम।**

## - कलश पूजन

ध्यानम्-

**वरुणः पाशभृत्सौम्यः प्रतीच्यां मकराश्रयः।**
**पाशहस्तात्मको देवो जलराश्यधिपो महान्॥**
**कलशस्य मुखे विष्णुः कण्ठे रुद्रः समाश्रितः।**
**मूले त्वस्य स्थितो ब्रह्मा मध्ये मातृगणाः स्मृताः॥**
**कुक्षौ तु सागराः सर्वे सप्तद्वीपा वसुन्धरा।**
**ऋग्वेदोऽथ यजुर्वेदः सामवेदो ह्यथर्वणः॥**
**अंगैश्च सहिताः सर्वे कलशन्तु समाश्रिताः।**
**अत्र गायत्री सावित्री शान्तिः पुष्टिकरी तथा।**
**आयान्तु मम शान्त्यर्थं दुरितक्षयकारकाः॥**

**गंगे च यमुने चैव गोदावरि सरस्वति।**
**नर्मदे सिन्धुकावेरि जले स्मिन् सन्निधिं कुरु ॥**
**सर्वे समुद्रा सरितस्तीर्थानि जलदा नदाः।**
**आयान्तु मम शान्त्यर्थं दुरितक्षय कारकाः ॥**

प्रार्थना-

**देवदानवसम्वादे मथ्यमाने महोदधौ।**
**उत्पन्नोऽसि तदा कुम्भ विघृतो विष्णुना स्वयम् ॥**
**त्वत्तोये सर्वतीर्थानि देवाः सर्वे त्वयि स्थिताः।**
**त्वयि तिष्ठन्ति भूतानि त्वयि प्राणाः प्रतिष्ठिताः ॥**
**शिवः स्वयं त्वमेवासि विष्णुस्त्वं च प्रजापतिः।**
**आदित्या वसवो रुद्रा विश्वेदेवाः सपैतृकाः ॥**
**त्वयि तिष्ठन्ति सर्वेऽपि यतः कामफलप्रदाः।**
**त्वत्प्रसादादिमां पूजां कर्तुमीहे जलोद्भव।**
**सान्निध्यं कुरु मे देव प्रसन्नो भव सर्वदा ॥**
**नमो नमस्ते स्फटिकप्रभाय सुश्वेतहाराय सुमङ्गलाय।**
**सुपाशहस्ताय झषासनाय जलाधिनाथाय नमो नमस्ते ॥**

**ॐ भूर्भुवः स्वः वरुणाद्यावाहितदेवताभ्यो नमः, प्रार्थापूर्वकं नमस्कारान् समर्पयामि।**

जल लेकर-

**ॐ कृतेन अनेनपूजनेन कलशे वरुणाद्यावाहितदेवताः प्रीयन्ताम् न मम।**

## - अग्नि पूजन

ध्यान-

**ॐ अग्निं दूतं पुरोदधे हव्यवाहमुपब्रुवे। देवाँऽ३ आसादयादिह॥**

**ॐ चत्वारि श्रृंगा त्रयो अस्य पादा द्वे शीर्षे सप्त हस्तासो अस्य।**

**त्रिधा बद्धो वृषभो रोरवीति महोदेवा मर्त्यां२ आविवेश॥**

प्रार्थना-

**ॐ अग्निमीले पुरोहितं यज्ञस्य देवमृत्विजं होतारं रत्नधातमम्॥**

**ॐ भूर्भुवः स्वः अग्नये नमः, प्रार्थापूर्वकं नमस्कारान् समर्पयामि।**

## - गणेश सहित गौर्यादिषोडशमातृका पूजन

ध्यान-

**ॐ गौरी पद्मा शची मेधा सावित्री विजया जया।**

**देवसेना स्वधा स्वाहा मातरो लोकमातरः॥**

**धृतिः पुष्टिस्तथा तुष्टिरात्मनः कुलदेवता।**

**गणेशेनाधिका ह्येता वृद्धौ पुज्याश्च षोडश॥**

प्रार्थना-

**ॐ आयुरारोग्यमैश्वर्यं ददध्वं मातरो मम।**

**निर्विघ्नं सर्वकार्येषु कुरुध्वं सगणाधिपाः॥**

**ॐ भूर्भुवः स्वः गणेशसहितगौर्यादिषोडशमातृकाभ्यो नमः,**
**प्रार्थापूर्वकं नमस्कारान् समर्पयामि।**

- **नवग्रह पूजन**

१- सूर्य (मध्य में गोलाकर, लाल)

सूर्य का आवाहन (लाल अक्षत-पुष्प लेकर)-

**ॐ आ कृष्णेन रजसा वर्तमानो निवेशयन्नमृतं मर्त्यं च**
**हिरण्ययेन सविता रथेना देवो याति भुवनानि पश्यन्॥**
**जपाकुसुमसंकाशं काश्यपेयं महाद्युतिम्।**
**तमोऽरिं सर्वपापघ्नं सूर्यमावाहयाम्यहम् ॥**

**ॐ भूर्भुवः स्वः कलिङ्गदेशोद्भव काश्यपगोत्र रक्तवर्ण भो सूर्य! इहागच्छ, इह तिष्ठ ॐ सूर्याय नमः, श्रीसूर्यमावाहयामि, स्थापयामि।**

२- चन्द्र (अग्निकोण में, अर्धचन्द्र, श्वेत)

चन्द्रका आवाहन (श्वेत अक्षत-पुष्प से)-

**ॐ इमं देवा असपत्न ँ सुवध्वं महते क्षत्राय**
**महतेज्यैष्ठ्याय महते जान राज्यायेन्द्रस्येन्द्रियाय।**
**इमममुष्य पुत्रममुष्यै पुत्रमस्यै विश एष वोऽमी**
**राजा सोमोऽस्माकं ब्राह्मणानां ँ राजा॥**
**दधिशङ्खतुषाराभं क्षीरोदार्णवसम्भवम्।**
**ज्योत्स्नापतिं निशानाथं सोममावाहयाम्यहम्॥**

**ॐ भूर्भुवः स्वः यमुनातीरोद्भव आत्रेयगोत्रशुक्लवर्ण भो सोम ! इहागच्छ, इह तिष्ठ ॐ सोमाय नमः, सोममावाहयामि, स्थापयामि।**

३- मंगल (दक्षिण में, त्रिकोण, लाल)

मङ्गल का आवाहन (लाल फूल और अक्षत लेकर)-

**ॐ अग्निर्मूर्धा दिवः ककुत्पतिः पृथिव्या अयम्।**
**अपा ँ रेता ँ सि जिन्वति॥**

**धरणीगर्भसम्भूतं विद्युत्तेजस्समप्रभम्।**
**कुमारं शक्तिहस्तं च भौममावाहयाम्यहम्॥**

**ॐ भूर्भुवः स्वःअवन्तिदेशोद्भव भारद्वाजगोत्र रक्तवर्ण भो भौम ! इहागच्छ, इह तिष्ठ ॐ भौमाय नमः, भौममावाहयामि, स्थापयामि।**

४- बुध (ईशानकोण में, हरा, धनुष)

बुध का आवाहन (पीले, हरे, अक्षत-पुष्प लेकर)-

**ॐ उदबुध्यस्वाग्ने प्रति जागृहि त्वमिष्टापूर्ते स ँ सृजेथामयं च।**
**अस्मिन्त्सधस्थे अध्युत्तरस्मिन् विश्वे देवा यजमानश्च सीदत॥**

**प्रियङ्गुकलिकाभासं रूपेणाप्रतिमं बुधम्।**
**सौम्यंसौम्यगुणोपेतं बुधमावाहयाम्यहम्॥**

**ॐ भूर्भुवः स्वः मगधदेशोद्भव आत्रेयगोत्र पीतवर्ण भो बुध! इहा गच्छ इह तिष्ठ ॐ बुधाय नमः, बुधमावाहयामि, स्थापयामि।**

५- बृहस्पति (उत्तर में पीला, अष्टदल)

बृहस्पति का आवाहन (पीले अक्षत-पुष्प से)-

**ॐ बृहस्पते अति यदर्यो अर्हाद् द्युमद्विभातिक्रतुमज्जनेषु। यद्दीदयच्छ्वव स ऋतप्रजात तदस्मासुद्रविणं धेहिचित्रम्। उपयामगृहीतोऽसिबृहस्पतये त्वैष ते योनिर्बृहस्पतये त्वा॥**

**देवानां च मुनीनां च गुरुं काञ्चनसन्निभम्।**
**वन्द्यभूतं त्रिलोकानां गुरुमावाहयाम्यहम्॥**

**ॐ भूर्भुवः स्वः सिन्धुदेशोद्भव आङ्गिरसगोत्र पीतवर्ण भोगुरो ! इहा गच्छ, इह तिष्ठ ॐ बृहस्पतये नमः, बृहस्पतिमावाहयामि, स्थापयामि।**

६- शुक्र (पूर्व में श्वेत, पञ्चकोण)

शुक्र का आवाहन (श्वेत अक्षत-पुष्प से)-

**ॐ अन्नात्परिस्रुतो रसं ब्रह्मणा व्यपिबत्क्षत्रं पयः सोमं प्रजापतिः। ऋतेनसत्यमिन्द्रियंविपान ँ शुक्रमन्धस इन्द्रस्येन्द्रियमिदंपयोऽमृतंमधु॥**

**हिमकुन्दमृणालाभं दैत्यानां परमं गुरुम्।**
**सर्वशास्त्रप्रवक्तारं शुक्रमावाहयाम्यहम्॥**

**ॐ भूर्भुवः स्वः भोजकटदेशोद्भव भार्गवगोत्रशुक्लवर्ण भो शुक्र ! इहा गच्छ, इह तिष्ठ ॐ शुक्राय नमः, शुक्रमावाहयामि, स्थापयामि।**

७- शनि (पश्चिम में, काला मनुष्य)

शनि का आवाहन (काले अक्षत पुष्प से)-

**ॐ शं नो देवीरभिष्टय आपो भवन्तु पीतये। शं योरभि स्रवन्तु नः॥**

**नीलाम्बुजसमाभासं रविपुत्रं यमाग्रजम्।**
**छायामार्तण्डसम्भूतं शनिमावाहयाम्यहम्॥**

**ॐ भूर्भुव स्वः सौराष्ट्रदेशोद्भव काश्यपगोत्र कृष्णवर्ण भो शनैश्चर ! इहा गच्छ, इह तिष्ठ ॐ शनैश्चराय नमः, शनैश्चरमावाहयामि, स्थापयामि।**

८- राहु (नैर्ऋत्यकोण में काला मकर)

राहु का आवाहन (काले पुष्प से)-

**ॐ कया नश्चित्र आ भुवदूती सदावृधः सखा। कया शचिष्ठयावृता।**

**अर्धकायं महावीर्यं चन्द्रादित्यविमर्दनम्।**

**सिंहिकागर्भसम्भूतं राहुमावाहयाम्यहम्॥**

**ॐ भूर्भुव स्वः राठिनपुरोद्भव पैठीनसगोत्र कृष्णवर्ण भो राहो ! इहागच्छ, इह तिष्ठ ॐ राहवे नमः, राहुमावाहयामि, स्थापयामि।**

९- केतु (वायव्यकोण में, कृष्ण खड्ग)

केतु का आवाहन (धूमिल अक्षत पुष्प लेकर)-

**ॐ केतुं कृण्वन्नकेतवे पेशो मर्या अपेशसे। समुषद्भिरजायथाः॥**

**पलाशधूम्रसङ्काशं तारकाग्रहमस्तकम्।**

**रौद्रं रौद्रात्मकं घोरं केतुमावाहयाम्यहम्॥**

**ॐ भूर्भुवः स्वः अन्तर्वेदिसमुद्भवजैमिनिगोत्र धूमवर्ण भो केतो ! इहा गच्छ, इह तिष्ठ ॐ केतवे नमः, केतुमावाहयामि, स्थापयामि।**

- **अधिदेवता पूजनः**

१०- ईश्वर (सूर्य के दायें भाग में)

**ॐ त्र्यम्बकं यजामहे सुगन्धिम्पुष्टिवर्द्धनम्।**
**उर्वारुकमिव बन्धनान्मृत्योर्मुक्षीय मामृतात्॥**

**ॐ भूर्भुवः स्वः ईश्वराय नमः, ईश्वरमावाहयामि, स्थापयामि।**

११- उमा (चन्द्र के दायें भाग में)-

**ॐ श्रीश्च ते लक्ष्मीश्च पत्न्यावहोरात्रेपार्श्वे नक्षत्राणि रूपमश्विनौ व्यात्तम्। इष्णन्निषाणामुम्म इषाण सर्वलोकम्म इषाण॥**

**ॐ भूर्भुवः स्वः उमायै नमः, उमामावाहयामि, स्थापयामि।**

१२- स्कन्द (मंगल के दायें भाग में)-

**ॐ यदक्रन्दः प्रथमंजायमानः उद्यन्त्समुद्रादुत वा पुरीषात्।**
**श्येनस्य पक्षा हरिणस्य बाहूऽउपस्तुत्यं महिजातन्ते अर्वन्॥**

**ॐ भूर्भुवः स्वः स्कन्दाय नमः, स्कन्दमावाहयामि, स्थापयामि।**

१३- विष्णु (बुध के दायें भाग में)-

**ॐविष्णोरराटमसि विष्णोःश्नप्त्रेस्त्थो विष्णोः स्यूरसि विष्णोर्ध्रुवोऽसि वैष्णवमसि विष्णवे त्वा॥**

**ॐ भूर्भुवः स्वः विष्णवे नमः, विष्णुमावाहयामि, स्थापयामि।**

१४- ब्रह्मा (बृहस्पति के दायें भाग में)-

**ॐ ब्रह्म यज्ञानंप्रथमं पुरस्ताद्विसीमतः सुरुचो वेनऽआवः।**
**सबुध्न्या उपमाऽअस्य विष्ठाः सतश्च योनिमसतश्च विवः॥**

**ॐ भूर्भुवः स्वः ब्रह्मणे नमः, ब्रह्माणमावाहयामि, स्थापयामि।**

१५- इन्द्र (शुक्र के दायें भाग में)-

**ॐ सजोषाइन्द्र सगणो मरुद्भिः सोमम्पिब वृत्रहा शूर विद्वान्।**
**जहि शत्रूं२ रपमृधो नुदस्वाथाभयङ्कृणुहि विश्वतो नः।।**

**ॐ भूर्भुवः स्वः इन्द्राय नमः, इन्द्रमावाहयामि, स्थापयामि।**

१६- यम (शनि के दायें भाग में)-

**ॐ यमाय त्वांगिरस्वते पितृमते स्वाहा।**
**स्वाहा घर्माय स्वाहा घर्मः पित्रे।।**

**ॐ भूर्भुवः स्वः यमाय नमः, यममावाहयामि, स्थापयामि।**

१७- काल (राहु के दायें भाग में)-

**ॐ कार्षिरस समुद्रस्य त्वाक्षित्याऽउन्नयामि।**
**समापोऽअद्भिरग्मतसमोषधी भिरोषधीः।।**

**ॐ भूर्भुवः स्वः कालाय नमः, कालमावाहयामि, स्थापयामि।**

१८- चित्रगुप्त (केतु के दायें भाग में)-

**ॐ चित्रावसो स्वस्ति ते पारमशीय।।**

**ॐ भूर्भुवः स्वः चित्रगुप्ताय नमः, चित्रगुप्तमावाहयामि, स्थापयामि।**

- **प्रत्यधिदेवता पूजनः**

१९- अग्नि (सूर्य के बायें भाग में)-

**ॐ अग्निदूतं पुरो दधे हव्यवाहमुपब्रुवे देवाँ२ ऽआसादयादिह ॥**

**ॐ भूर्भुवः स्वः अग्नये नमः, अग्निमावाहयामि, स्थापयामि।**

२०- अप् (चन्द्र के बायें भाग में)-

**ॐ आपो हिष्ठा मयोभुवस्तानऽऊर्जे दधातनमहेरणाय चक्षसे ।**

**ॐ भूर्भुवः स्वः अद्भ्यो नमः, अप आवाहयामि, स्थापयामि।**

२१- पृथ्वी (मंगल के बायें भाग में)-

**ॐ स्योना पृथिवी नो भवानृक्षरा निवेशनी ।**

**यच्छा नः शर्म स प्रथाः ॥**

**ॐ भूर्भुवः स्वः पृथिव्यै नमः, पृथिवीमावाहयामि, स्थापयामि।**

२२- विष्णु (बुध के बायें भाग में)-

**ॐ इदंविष्णुर्विचक्रमे त्रेधा निदधे पदम् ।**

**समूढमस्य पा ँसुरे स्वाहा ॥**

**ॐ भूर्भुवः स्वः विष्णवे नमः, विष्णुमावाहयामि, स्थापयामि।**

२३- इन्द्र (बृहस्पति के बायें भाग में)-

**ॐ इन्द्र आसां नेता बृहस्पतिर्दक्षिणा यज्ञः पुर एतु सोमः ।**

**देवसेनानामभिभंजतीनां जयन्तीनां मरुतो यन्त्वग्रम् ॥**

**ॐ भूर्भुवः स्वः इन्द्राय नमः, इन्द्रमावाहयामि, स्थापयामि।**

२४- इन्द्राणी (शुक्र के बायें भाग में)-

**ॐ अदित्यैरास्नासीन्द्राण्या उष्णीषः । पूषाऽसि घर्माय दीष्व ॥**

**ॐ भूर्भुवः स्वः इन्द्राण्यै नमः, इन्द्राणीमावाहयामि, स्थापयामि।**

२५- प्रजापति (शनि के बायें भाग में)-

**ॐ प्रजापते न त्वदेतान्यन्यो विश्वा रूपाणि परिता बभूव।**
**यत्कामास्ते जुहुमस्तन्नो अस्तु वय ँ स्याम पतयो रयीणाम्॥**

**ॐ भूर्भुवः स्वः प्रजापतये नमः, प्रजापतिमावाहयामि, स्थापयामि।**

२६- सर्प (राहु के बायें भाग में)-

**ॐ नमोऽस्तु सर्पेभ्यो ये के च पृथिवीमनु।**
**ये अन्तरिक्षे ये दिवि तेभ्यः सर्पेभ्यो नमः॥**

**ॐ भूर्भुवः स्वः सर्पाय नमः, सर्पानावाहयामि, स्थापयामि।**

२७- ब्रह्मा (केतु के बायें भाग में)-

**ॐ ब्रह्म यज्ञानम्प्रथमम्पुरस्ताद्विसीमतः सुरुचो वेनऽआवः।**
**सबुध्न्याऽउपमाऽअस्य विष्ठाः सतश्च योनिमसतश्च विवः॥**

**ॐ भूर्भुवः स्वः ब्रह्मणे नमः, ब्रह्माणमावाहयामि, स्थापयामि।**

- **पञ्चलोकपालदेवता पूजनः**

२८- गणेश जी का आवाहन और स्थापन-

**ॐ गणानान्त्वागणपति ँ हवामहे प्रियाणान्त्वां प्रियपति ँ हवा महे निधीनान्त्वा निधिपति ँ हवामहे व्वसो मम आहमजानि गर्भधमात्त्वमजासि गर्भधम्॥**

**ॐ भूर्भुवः स्वः गणपतये! इहागच्छ, इह तिष्ठ गणपतये नमः, गणपतिमावाहयामि, स्थापयामि।**

२९-	देवी दुर्गा जी का आवाहन और स्थापन-

**ॐ अंबेऽअंबिकेऽम्बालिकेनमानयति कश्चन ससस्त्यश्वकः सुभद्रिकांकाम्पीलवासिनीम् ॥**

**ॐ भूर्भुवः स्वः दुर्गे! इहागच्छ, इह तिष्ठ दुर्गायै नमः, दुर्गामावाहयामि, स्थापयामि।**

३०-	वायु का आवाहन और स्थापन-

**ॐ आ नोनियुद्भिःशतिनीभिरध्वर ँ सहस्रिणीभिरुपयाहि यज्ञम् । वायो अस्मिन्त्सवने मादयस्व यूयम्पात स्वस्तिभिः सदा नः ॥**

**ॐ भूर्भुवः स्वः वायो! इहागच्छ, इह तिष्ठ वायवे नमः, वायुमावाहयामि, स्थापयामि।**

३१-	आकाश का आवाहन और स्थापन-

**ॐ घृतं घृतपावानः पिबत वसाम्व्वसापावानः पिबतान्तरिक्षस्य हविरसि स्वाहा । दिशःप्रदिशऽआदिशो विदिशऽउद्दिशोदिग्भ्यः स्वाहा ॥**

**ॐ भूर्भुवः स्वः आकाश! इहागच्छ, इह तिष्ठ आकाशाय नमः, आकाशमावाहयामि, स्थापयामि।**

३२-	अश्विनीकुमारों का आवाहन और स्थापन-

**ॐ यावांकशामधुमत्यश्विनासूनृतावती तया यज्ञम्मिमिक्षतम् ॥**

**ॐ भूर्भुवः स्वः अश्विनौ! इहागच्छ, इह तिष्ठ अश्विभ्यां नमः, अश्विनावाहयामि, स्थापयामि।**

- **दशदिक्पाल पूजन:**

३३- (पूर्व में) इन्द्र का आवाहन और स्थापन-

**ॐ त्रातारमिन्द्रमवितारमिन्द्र ँ हवे हवे सुहव ँ शूरमिन्दम्।**
**ह्वयामि शक्रम्पुरुहूतमिन्द्र ँ स्वस्ति नो मघवा धात्विन्द्रः॥**

**ॐ भूर्भुवः स्वः इन्द्र! इहागच्छ, इह तिष्ठ इन्द्राय नमः, इन्द्रमावाहयामि, स्थापयामि।**

३४- (अग्निकोण में) अग्नि का आवाहन और स्थापन-

**ॐ त्वन्नोऽअग्ने तव पायुभिर्मघोनो रक्ष तन्वश्च बन्ध्य।**
**त्राता तोकस्य तनये गवामस्य निमेष ँ रक्षमाणस्तवव्व्रते॥**

**ॐ भूर्भुवः स्वः अग्ने! इहागच्छ, इह तिष्ठ अग्नये नमः, अग्निमावाहयामि, स्थापयामि।**

३५- (दक्षिण में) यम का आवाहन और स्थापन-

**ॐ यमाय त्वांगिरस्वते पितृमते स्वाहा।**
**स्वाहा घर्माय स्वाहा घर्मः पित्रे॥**

**ॐ भूर्भुवः स्वः यम! इहागच्छ, इह तिष्ठ यमाय नमः, यममावाहयामि, स्थापयामि।**

३६- (नैऋत्यकोण में) निर्ऋति का आवाहन और स्थापन-

**ॐअसुन्नवन्तमयजमानमिच्छ स्तेनस्येत्यामन्विहितस्करस्य।**
**अन्यमस्मदिच्छ सातऽइत्यानमो देवि निर्ऋते तुभ्यमस्तु॥**

**ॐ भूर्भुवः स्वः निर्ऋते! इहागच्छ, इह तिष्ठ निर्ऋतये नमः, निर्ऋतिमावाहयामि, स्थापयामि।**

३७- (पश्चिम में) वरुण का आवाहन और स्थापन-

**ॐ तत्त्वा यामि ब्रह्मणा वन्दमानस्तदाशास्ते यजमानो हविर्भिः।**

**अहेडमानो वरुणेह बोध्युरुश ँ समानऽआयुः प्रमोषीः ॥**

**ॐ भूर्भुवः स्वः वरुण! इहागच्छ, इह तिष्ठ वरुणाय नमः, वरुणमावाहयामि, स्थापयामि।**

३८- (वायव्यकोण में) वायु का आवाहन और स्थापन-

**ॐ आ नो नियुद्भिः शतिनीभिरध्वर ँ सहस्रिणीभिरुपयाहि यज्ञम्।**

**वायोऽअस्मिन्त्सवने मादयस्व यूयम्पात स्वस्तिभिः सदानः ॥**

**ॐ भूर्भुवः स्वः वायु! इहागच्छ, इह तिष्ठ वायवे नमः, वायुमावाहयामि, स्थापयामि।**

३९- (उत्तर में) कुबेर का आवाहन और स्थापन-

**ॐ वय ँ सोमव्रते तव मनस्तनूषु बिभ्रतः प्रजावन्तः सचेमहि ॥**

**ॐ भूर्भुवः स्वः कुबेर! इहागच्छ, इह तिष्ठ कुबेराय नमः, कुबेरमावाहयामि, स्थापयामि।**

४०- (ईशानकोण में) ईशान का आवाहन और स्थापन-

**ॐ तमीशानञ्जगतस्तस्थुषस्पतिं धियञ्जिन्वमवसे हूमहे वयम्।**

**पूषा नो यथा वेदसामसद्वृधे रक्षिता पायुरदब्ध स्वस्तये ॥**

**ॐ भूर्भुवः स्वः ईशान! इहागच्छ, इह तिष्ठ ईशानाय नमः, ईशानमावाहयामि, स्थापयामि।**

४१- (ईशान-पूर्व मध्ये) ब्रह्मा का आवाहन और स्थापन-

**ॐ ब्रह्म यज्ञानम्प्रथमम्पुरस्ताद्विसीमतः सुरुचो वेनऽआवः।**
**सबुध्न्याऽउपमाऽअस्य विष्ठाः सतश्च योनिमसतश्च विवः॥**

**ॐ भूर्भुवः स्वः ब्रह्मन्! इहागच्छ, इह तिष्ठ ब्रह्मणे नमः, ब्रह्माणमावाहयामि, स्थापयामि।**

४२- (नैऋत्य-पश्चिममध्ये) अनन्त का आवाहन-स्थापन-

**ॐ स्योना पृथिवि नो भवानृक्षरानिवेशनी यच्छा नः सर्मसप्रथाः ॥**

**ॐ भूर्भुवः स्वः अनन्त! इहागच्छ, इह तिष्ठ अनन्ताय नमः, अनन्तमावाहयामि, स्थापयामि।**

## - शालग्रामस्नानपूर्वक: लक्ष्मीनारायणाभ्यां पूजन

पहिले पुष्प लेकर भगवन शालग्राम का ध्यान करें, फिर शालग्राम को शुद्ध जल से प्रक्षालन कर के एक कटोरी में तुलसी दल के ऊपर स्थापित करें स्नान कराने के लिए घंटी ध्वनि और बाजे के साथ में पुरुष सूक्त के माध्यम से ३ बार जल, ५ बार पंचामृत, पुनः ३ बार जल से स्नान कराएँ।

श्री शालग्राम स्नान-

**ॐ गंगे च यमुने चैव गोदावरि सरस्वति।**
**नर्मदे सिन्धु कावेरि जलस्नानार्थमर्पितम्॥**

